चाहिये उस भावनाके सूचक दोहे प्रायः सर्वत्र जैन सम्प्रदायमें प्रसिद्ध हैं। जैसे कि—

> जलभरी संपुटपत्रमें, युगलिक नर पूजन्त ।
> ऋषभ चरण अंगूठडो, दायक भवजलअंत ॥ १ ॥
> जानुबले काउसग्ग रह्या, विचर्या देशविदेश ।
> खडे खडे केवल लह्या, पूजो जानु नरेश ॥ २ ॥

इत्यादि परन्तु बहुत लोग पूजाके समय इन दोहोंको बड़े ऊँचे स्वरसे गाते हैं, ऐसा होना अनुचित है। पूजा मौनसे ही होना चाहिये। जैनदर्शनमें श्रद्धाबुद्धिसे जिनबिम्ब तय्यार करवानेके लिये प्रबल पुण्यका होना माना गया है, जैसे कि—

"अंगुष्ठमानमपि यः प्रकरोति बिम्बम्, वीरावसानवृषभादिजिनेश्वराणाम्। स्वर्गे प्रधानविपुलर्द्धिसुखानि भुक्त्वा पश्चादनुत्तरगतिं समुपैति धीरः ॥१॥"
जो गंभीर मनुष्य श्रीऋषभदेवसे लेकर श्रीमहावीर स्वामीपर्यंत २४ तीर्थंकरदेवोंकी अंगुष्ठ जितनी भी प्रतिमा बनवाता है वह स्वर्गमें अ-सत्य सुखभोग कर पीछे मोक्षसुखका भागी होता है।

भरतचक्रवर्तीने रत्नमयी अपनी अंगूठीमें हीरेकी प्रतिमा रखी थी। गुजरातके प्रख्यात नरेश भीमदेवके प्रधानमंत्री विमलकुमार भी अपनी मुद्रिकामें जिनप्रतिमा रखकर राजदरबारमें आया करते थे। मथुरा नगरीमें जिस समय जैनधर्मका राज्य उदय था, उस समय वहांके लोग अपने घरोंके दरवाजों पर भी जिनप्रतिमाकी स्थापना किया करते [illegible]। कहां तक कहा जाय? देवता लोग जब देवभूमि ( स्वर्ग ) में पैदा होते हैं पहिले ही जिनप्रतिमाकी वंदना पूजना करते हैं। सम्प्रति [illegible] जो कि चन्द्रगुप्त राजाके पश्चात् अशोकश्रीके पौत्र थे, उन्होंने सवा क्रोड़ जिनप्रतिमायें बनवाई थीं। जिनमें से आज भी कई एक उस समयकी प्रतिमायें मारवाड़के अन्यान्य प्राचीन स्थानोंमेंसे निकलती नजर आती हैं। जैसे अहिल्या



अष्ट्रियाके अन्तर्गत हंगरी प्रान्तके बुडापेस्त शहरमें एक अंग्रेजके बगीचेमें
खोदते हुए निकली हुई महावीरकी प्रतिमा

इसमें हंगारीप्रांतके " बुडापेस्त " शहरमें श्रीमन्महावीरस्वामीकी प्रतिमा निकली है [ इसके विशेषवर्णनके लिये मेरा लिखा " गिरिनार स्तूप" और ' समतिराजा " नामक पुस्तकोंका देखना जरूरी है ]

| मूर्तिपूजकोंकी सख्या | मूर्तिनिषेधकोंका सख्या |
|---|---|
| बौद्ध ५८०००००० | यहुदी १२२००००० |
| केथालिक १००००००० | प्रोटेस्टट १७१६००००० |
| ग्रीक १०००००००० | पारसी १००००० |
| हिंदु २११७००००० | मुसलमान २२१८००००० |
| जैन १०००१०० | डूक्कन्गा १००००० |
| एनिमिष्ट ५०२००००० | ब्रह्मप्रार्थनासमाज ५५०० |

सिख लोग भी गुरुओंकी मूर्तियों पूजा करते हैं ।

इधर थोडे पहिले एक महानुभावने सरस्वतीमें " भारतकी मूर्ति कारी-गरी " इस विषय पर लेख लिखकर बहुतसी नवीन जाननेलायक बातों का दिग्दर्शन कराया था । उनके कुछ सरल भरल और उपयोगी ग-द्योंको यहां उद्धृत किया जाता है । 'भारतवर्षकी प्राचीन शिल्पकलाका घ-निष्ट सबंध ' धर्म ' से सबदा रहा है । प्राचीन भारतके चित्रकार तथा मूर्तिकार अपनी २ विद्या तथा कलाकौशल्यका उपयोग ससारके साधा-रण वस्तुओंके सबधमें न करते थे । भारतीय चित्रकार तथा मूर्तिकारोंका उद्देश देवताओंके चित्र तथा मूर्तियें बनाना है । प्राचीन भारतवर्षकी जितनी मूर्तियां अभी तक मिली हैं, प्राय सबकी सब या तो किसी देवता या महापुरुषकी हैं । या अन्यधर्मसबंधी घटनाओंके आधार पर बनाई गई हैं । भारतवर्षमें प्राचीन मूर्तिकामोंके " इतिहास "का आरभ अशोक के समयसे हुआ हो, और अन्त मुसल्मानोंके समयसे हुआ हो, ऐसा समज तथा सिद्ध है ।

अथात् ईसाकी तीसरी शताब्दीसे लगाकर ईसाके बाद बारहवीं

हुई है। ऐसे ही " रानपुर " केपास ' मथुर ' ग्राममें [illegible]
नाथ की मूर्ति है, जो आजसे असंख्य वर्ष पहिलेकी हुई
कता है। श्रवणबेल्गुलके इतिहासोंसे पता लगता
कि वहांका राज्य जैनधर्म की चिरकालसे उपासना करता था। जैन
उपदेशकोंका परिचय न रहनेसे वहांके किसी एक राजाने जैनधर्मका [illegible]
कर अन्यधर्मका पालन करना शुरू कर दिया, और जो जो [illegible]
रमणके लिये पूर्वराजाओंकी ओरसे जागीरें भेट की हुई थीं, वह
उसने जप्त कर ली। दैवयोग वहां भूकम्प हुआ, बहुतसे [illegible]
हानी होगई। इससे राजाके मनमें शंका उत्पन्न हुई कि मैंने चिरप्राचीन
जैनधर्मको छोड़ दिया है इसी कारण मेरे राज्यकी दुर्दशा हुई है। यह
फिर शास्त्रवचनोंका भक्त होकर जिनधर्मकी उपासना करने लगा, और
स्वाधीन की हुई संपत्ति भी जिनचैत्योंको भेट कर दी। इस प्रकार वि-
शेष जानके लिये " सनातन जैन पुस्तकोंका अंक तीसरा " देखो। इस
से इतना ही आशय लेनेकी आवश्यकता है, कि पूर्वकालमें [illegible]
राष्ट्रीय धर्म था। राजा तथा प्रजा सभी इसके अनुयायी थे। राजा
' शिवप्रसाद सितारेहिन्द ' ने जैन न हो कर भी अपने निर्माण किये
हुये " भूगोलहस्तामलक " में लिखा है कि दो ढाइ हजार वर्ष पहिले
दुनिया का अधिक भाग जैनधर्मका उपासक था।

## जिनचैत्य ( जिनमंदिर )

" रम्य येन जिनालयं निजभुजोपात्तेन कारापितं,
मोक्षार्थं स्वधनेन शुद्धमनसा पुंसा सदाचारिणा।
वद्यं तेन नरामरेन्द्रमहितं तीर्थंकराणां पदम्,
प्राप्तं जन्मफलं कृतं जिनमतं गोत्रं समुद्योतितम् ॥

अर्थ—जिस शुद्धमनवाले सदाचारी मनुष्यने अपने हाथ [illegible]

हुए धनसे आत्मकल्याणके निमित्त जिन मन्दिर बनवाया है, उसने संसारमें सारभूत तीर्थंकर पद प्राप्त किया माना जाता है। उसने अपने जन्मका फल प्राप्त कर लिया, और अपने गोत्रको परम पवित्र करनेके साथ जिनशासनको उन्नतिके शिखर पर पहुंचाया।

## विशेष वर्णन।

अपने रहने बैठनेके लिये सकाल, माले, आल्ने, घासले, कौवे, चिडियें, शुक, तीतर इत्यादि पक्षि गण भी बना लेते हैं। मनुष्य तो सर्वोत्कृष्ट शक्ति और ज्ञान सपन्न माना जाता है यदि वह अपने निवासका स्थान बना ले, तो उसमें आश्चर्य ही क्या है? परन्तु भाग्यवान वही माना जाता है कि जो अपनी शक्तिके अनुसार "जिनचैत्य" निर्माण कराके न्यायोपार्जित लक्ष्मीको सफल करे। आचार्य श्री बप्पभट्टि सूरिजीने ग्वालियरके आम राजा पर महान उपकार किया था। अतएव राजा पुन पुन उनकी भावभक्ति करनेमें तत्पर रहता था, बल्कि बप्पभट्टि सूरिजीकी सूरिपद प्रतिष्ठाके समयमें भी, भूपति स्वयं उपस्थित हुआ था। और जैनशासनमें आगेवान बनकर अपने कोषमेंसे एक करोड सोनामोहरा खर्च कर उसने वि स ८११ में आचार्य महाराजका पदमहोत्सव किया था।

एक समय सूरीश्री महाराजने ग्वालियर नगरकी तर्फ प्रस्थान किया, और वहां जाकर राजाको उपदेश देना आरंभ किया, उपदेश देते समय सूरिजीने यह कहा कि—

श्रिरिय पुन्यान् मा' कुर्वत निश्किंकरान्।

कुर्वत किंकरी ता य तेरसा रत्नस्' रमा ॥ १ ॥

अर्थ—विशेषकर लक्ष्मी ने मनुष्योंको अपना किंकर ता बना ही रखा है, लक्ष्मी के मदसे मोहित होकर मनुष्य अपने कर्तव्योंसे पराङ्मुख तो हो ही रहा है। तथापि जिन पुण्यात्माओंने, अपने

आरेनमें चलाया है, अर्थात् जिसने लक्ष्मीको अपनी इच्छानुकूल व्यय किया है, उससे यह पृथ्वी रत्नप्रसू कही जाती है।

इस उपदेशको सुन कर राजाने साढे तीनकोड सोनामोहरें गल्य. सबकी अनेक प्रतिमायें बनवाई और उस विशाल मन्दिर, कि जिसमें यह प्रतिमायें स्थापन की गई थीं, को रम्यरूप बनानेमें २१ लक्ष सोना मोहरें व्यय की और सवा लाख सौनैया खर्च करके उन्होंने मूल मंडप का रिपेर काम कराया। आचार्य महोदयके उपदेशसे राजाने शत्रुंजय गिरिनारके मन्दिरोंका जीर्णोद्धार भी कराया (देखो उपदेश तरंगिणी) कलिकालसर्वज्ञश्रीहेमचन्द्रसूरिजीके उपदेश से जिनागम प्राप्त करके बाद स्वयं मुक्तदीपक महाराजकुमारपालने तारगाजी और तमाम प्रमुख स्थानोंमें १००० नवीन जिनमंदिर बनवाये थे। अपने पिता त्रिभुवनपालके नामसे पाटणमें उन्होंने "त्रिभुवनपालविहार" नामक (पुर) बहत्तर देव कुलिका सहित विशाल मंदिर बनवाया था। उस परमाहत ने २४ सोनेकी २४ रत्नकी, चौबीस पीतलकी इत्यादि अनेकानेक जिनप्रतिमा बनवाकर उस महा मन्दिरमें स्थापन कीथीं १२५ अंगुलप्रमाण अरिष्टरत्नकी प्रतिमा श्रीनेमिनाथ स्वामीकी बनवाकर मूलनायक पद स्थापन की थी। इस मन्दिरके बनवाने में ९ क्रोडअशर्फियाँ खर्चकर पुण्यांधिक भूपालने जिन शासनकी और अपने पूज्य पिताकी प्रमुख सेवा बजाई थी। उस मन्दिरमें उदयन, आम्रदेव, कुबरदत्त, अभय कुमार और बाहडदेव आदि अठारह मुख्य मुख्य धनपति श्रावक नीतगान नृत्यादि ठाठ पूर्वक नित्यधर्म क्रिया किया करते थे। इस मंदिर को कुमार पालके उत्तराधिकारी अजयपाल ने नष्ट कर दिया था, इस मंदिर की नीवमें से जो पाषाण की विशाल शिला निकली हैं उन्हें हमने अपनी नजरसे देखा है वे सब "गायकवाड" सरकारके स्वाधीन हैं वरन् उनशिलाओंसे अनेक मंदिर तयार, या रिपेर हो सकते थे।

उपदेश तरंगीणीमें लिखाहै, कि सम्प्रतिराजा तीनखंड भरतक्षेत्रका वि-

जय करके सोलह हजार मुकुटबद्ध राजाओं को अपनी आज्ञा मना कर उन सर्व भूपतियोंसे परिवृत हो कर उज्जयणीमें आया, तब लोगोंने सब आडम्बर पूर्वक उसका प्रवेशोत्सव कराया। सब राजा प्रजाको यथोचित प्रीति दान देकर सबके उतारा की व्यवस्था कर अब अपनी पूज्य माताको प्रणाम करने गया तब माताने उसके आनेपर किसी भी प्रकारका हर्ष प्रकट न किया। सम्प्रति ने फिरसे नमस्कार कर के पूछा, पूज्य माता आज भरत क्षेत्र को स्वाधीन करके मैं कई वर्षोंसे तुम्हारे चरणोंमें आया हूँ तथापि तुम्हारे चेहरे पर जैसा चाहिये वैसी खुशी न देख कर मुझे मेरे किसी अपराधकी आशंका होती है। परन्तु बारम्बार स्मरण करनेपर भी मुझे मेरा कोई दोष याद न आनेसे हृदय बड़ा व्याकुल हो रहा है। अगर अज्ञानता से भी कोई दोष मुझसे हुआ हो तो आप पुत्रवत्सला हो मुझे क्षमा प्रदान करो। माताने गम्भीर स्वरसे जवाब दिया, पुत्र भाग्य से संसारमें पूरा पुण्यवान है। तेरी भाग्यरेखा प्रतिदिन बढ़ती है, तेरा कीर्ति यह मेरी ही कीर्ति है, परन्तु "नरकान्तम् राज्यम् स्मृतम्" इस वाक्यको भूल कर तेरा मन आरम्भमें मशगूल है यह मेरी उदासीका कारण है। अगर तू दिग्विजय के रास्तेमें प्रतिग्राम प्रति नगर एक २ चैत्य भी बनाता रहता तोभी तेरा आरम्भजन्य पाप अल्प होता रहता, और मुझे तेरा मुख देख कर खुशी भी होती। इस बातको सुनकर राजाने निमित्तियोंको बुलाकर पूछा मेरा आयु कितने वर्षोंका है? निमित्तियोंने राजाका आयु १०० वर्षका बतलाया। राजाने आज्ञा दी कि १०० वर्षके ३६००० दिन होते हैं, मेरे आयुके दिनों जितने जिन चैत्य मेरे राज्यमें तैयार होने चाहिये।

मन्त्रियोंने वैसा ही करना शुरू किया। प्रसिद्ध है कि—क्रमसे कम एक मन्दिर रोज नवीन तयार कराके राजा अपनी माताके चरणोंमें वन्दना किया करता था, और नया समाचार दे कर उनके आदेशका पालन

किया करते थे। लिखा भी है कि " भवन्तिहि महात्मानो गुर्वाज्ञा-नुवर्त्तिनः "।

सोलहवीं शताब्दीमें रत्नमण्डणगणिने ' उपदेशतरंगिणी ' नामक ग्रन्थ बनाया है वह अपने सत्तासमयमें लिखते हैं कि वर्तमान समयमें भी सिन्धुदेशके मरोटपुरमें सम्प्रति राजाकी बनवाई ८५ हजार पीतल की प्रतिमायें मौजूद हैं।

तपगच्छनायक श्री धर्मघोषसूरिजी के उपदेशसे पेथडशाह और उनके लडके झांझण शाहने विक्रम संवत् १३२० में " जीरावला " पार्श्वनाथ " शत्रुंजयगिरि " वगैरह तीर्थोंपर ( ८६ )जिनमंदिर बनवाये थे, और उन सब मंदिरोंके शिखरों पर सोनेके कलस चढाये थे। इतना ही नहीं बल्कि " दौलताबाद " " ओंकारपुर " वगैरह नगरोंमें अन्य-दर्शनानुयायी लोग धर्मद्वेषके कारण मंदिर नहीं बनाने देते थे, पेथड-शाह समझते थे कि इन इन स्थानों में मंदिरों का होना खास लाभका कारण है। इस लिये उन्होंने खुद वहां जाकर उन गाम नग-रोंके राजाओंके मंत्रिओंके नामसे दानशालायें जारी करदी, यथेच्छ खान पान मिलनेसे देश देशान्तरके याचक लोग मंत्रिओंका यश गाने लगे। मंत्रियोंने सोचा कि हमने तो किसीको कुछ दिया नहीं। यह सब याचक हमारी कीर्ति गा रहे हैं इसमें कोई खास कारण होना चाहिये। तलाश करने पर मालूम हुआ कि " मांडवगढ " का राजमान्य पेथडशाह मंत्री यहां आया हुआ है, उसने अपनी सज्जनतासे हमको यशस्वी बना दिया है। इस लिये हमको भी चाहिये कि उस पुण्यात्माकी योग्यताके अनुसार उसे इच्छित देकर सन्मानित करना, और अपने सिरचढे हुए ऋणको उतारना। यह सोचकर उन्होंने बडी प्रतिष्ठापूर्वक पेथडशाहको अपने पास बुलाया। बहुत कुछ मानसन्मा-न देकर कहा " आप जैसे धर्ममूर्ति-पुण्यात्माओंका और

ही असीम उपकारका कारण है, तो फिर हमारे नामकी दानशालाएँ, खोल कर निष्कारण यश और कीर्तिके भागी बनाकर आप हमको अति ऋणी क्यों बना रहे हैं ? भला हम इस आपके उपकाररूप बोझेको कैसे उतार सकेंगे ! संसारमें उपकारके बदलेमें प्रत्युपकारके करनेवाले तो जगह २ सुलभ हैं परंतु बिना ही प्रयत्नके किये परका हित करनेवाले और उसमें भी कीर्ति अन्यको दिलानेवाले मनुष्य अन्वेषणा जगत्में हैं या नहीं, और हैं भी तो कोई आप जैसे विरले ! ! ! धन्य है आपके जन्म और जीवितको !

" आत्मार्थं जीवलोकेऽस्मिन्, को न जीवति मानव ? ।
" परं परोपकारार्थं, यो जीवति स जीवति ॥ १ ॥
" परोपकारशून्यस्य, धिग्मनुष्यस्य जीवितम् ।
" जीवन्तु पशवो येषां, चर्माप्युपकरिष्यति ॥ २ ॥

अपनी जीवन वृत्ति के निर्वाहके लिये जीवमात्र अनेकानेक उपाय कर रहे हैं, कोई खाता है, कोई पढ़ता है, कोई बुनता है, कोई तनता है, कोई खरीदता है, कोई बेचता है, एक दाता है, अन्य ग्राहक है, किसीका किसीकी वाणिज्यसे, अनेकोंकी अन्नसे, अनेकोंकी इंधनसे, भेषजसे, कईयोंकी खेतिसे, कईयोंकी वनसे, आजीविका चल रही है । जौहरी जवाहरात के, बजाज बजाजीके, शराफ शराफीके, परीक्षक परीक्षाके, दलाल दलालीके, एवं अदनासे अदना और बडेसे बडा जीवमात्र अपनी अपनी क्रियासे आजीविका करता है, यह सर्व क्रियाएँ मनुष्य अपनी जीवनचर्याके निर्वाहके लिये करते हैं । संसारमें ऐसा कोइभी जीवात्मा है कि जिसकी प्रवृत्ति अपने जीवननिर्वाहके लिये न हो ! हाँ यह बात एक और है कि–किसीको असीम संपत्ति होते भी जलन बलन लगी ही रहती है, और कोई स्वल्प लाभसे भी संतुष्ट रहता है । मम्मण शेठ, बल्कि अनजोंकी संपत्तियोंके होते हुए भी आर्त्तरौद्रसे दिन गुजारता था, और पूनिया श्रावक

कारण ? दुर्जनकी जगह मे भी सन्तोष मानता था । परन्तु प्राणीमात्र
प्रायः आत्माभिमत स्वार्थके साधन में प्रवीण होते है । ऐसा कोई
ही पुरुष भाग्यही होगा जो अपने स्वार्थ को मनसे भी भूलकर परका
उपकार साधन करता हो । जगतमें शुभजीवन उसी पुण्यात्माका है
जो परोपकार के लिये जीता हो ॥ १ ॥ उस मनुष्यका जीवन असार है,
इतना ही नहीं बल्कि धिक्कारका स्थान है, जिसने अपने अमूल्य समयको
व्यर्थ खोकर गुमा दिया है । उस निकम्मे मनुष्यकी अपेक्षा पशुओं
का जीवन अच्छा है कि जिनसे दुनियाके असंख्य काम सुधरते हैं । जीना
बहुत बड़ी चीज है बल्कि जिस जीने जागते मनुष्यने परोपकार करना
नहीं सीखा उसके जानेकी अपेक्षा मरेहुए पशु भी अच्छे हैं कि जिनके
अवयव भी संसारके अनेक काम बनते हैं । शास्त्रसिद्ध बात है कि "देवता"
विषयोंमें मग्न रहते हैं, नरकके नारकियोंको दुःखोंसे फुरसत नहीं, तिर्यंच
भी उपकारको समझते ही नहीं । क्योंकि वह अज्ञानी हैं । सिर्फ उपकारका
अधिकार है तो मनुष्योंको ही है । फिर सोचना चाहिये कि अधिकारीही
अधिकारसे पराङ्मुख रहेगा तो नीचे लिखा हुआ वाक्य क्या झूठा है ?
अधिकारको पाय कर करे न परउपकार ।

ताहुके अधिकारमें रहो न आदि अकार ॥ ॥

॥ समकित के ६७ भेद ॥

[ चार सद्दहना ]

( १ ) 'परमार्थ संस्तव '—जीवादि नव पदार्थोंका यथार्थ ज्ञान होना ।

( २ ) 'परमार्थज्ञातृसेवन'—गीतार्थ साधु मुनिराजकी सेवाभक्ति करना ।

( ३ ) 'व्यापन्नदर्शनवर्जन'—निह्नव, यथाछंद आदि वेशविडंबकोंका परिचय न करना ।

( ४ ) 'कुदर्शनवर्जन'—मिथ्यादृष्टि विपरीत श्रद्धावालेका परिचय न करना ।

[ तीन लिङ्ग ]

( ५ ) शुश्रूषा—शास्त्रसिद्धान्तके सुननेकी तीव्र इच्छा ।

( ६ ) धर्मराग—धर्मक्रिया प्रशस्त अनुष्ठान करनेमें अत्यन्तप्रीति

( ७ ) वैयावच्च—गुणवान साधु साध्वी श्रावक श्राविका की यथोचित सेवा ।

[ १० प्रकारका विनय ]

( ८ ) अरिहंत विनय ।

( ९ ) सिद्धविनय ।

( १० ) चैत्यविनय ।

( ११ ) श्रुतविनय ।

( १२ ) धर्मविनय ।

( १३ ) साधुविनय ।

( १४ ) आचार्यविनय ।

( १५ ) उपाध्यायविनय ।

( १६ ) प्रवचनविनय ।

( १७ ) दर्शन विनय ।

[ तीन शुद्धि ]

( १८ ) मनशुद्धि ।

( १९ ) वचनशुद्धि ।

( २० ) कायाशुद्धि ।

[ पांच दोषोंका वर्जन ]

( २१ ) शङ्कादोषका वर्जन ।

( २२ ) आकांक्षा दोषका वर्जन ।

(२३) उचित साधर्मिका वर्जन।
(२४) परतीर्थिक (धर्मविरोधी) की प्रशंसा न करना।
(२५) परतीर्थिक का परिचय न करना।

[८ प्रभावक],

(२६) समयके अनुसार शास्त्रका पाठी।
(२७) धर्मकथा कहनेमें प्रवीण।
(२८) वादविवादमें जयपताका लेनवाला।
(२९) निमित्त (ज्योति शास्त्र) का पारगामी।
(३०) उत्कृष्ट तपस्याका करनवाला।
(३१) रोहिणी प्रमुख विद्या जिसको सिद्ध हों।
(३२) अंजनचूर्णादिक प्रयोगका जाननवाला।
(३३) काव्य के भेदोंका जाननेवाला श्रीमकवि।

[पांच भूषण]

(३४) क्रियाकौशल्य—धर्मकार्यके करनेमें चतुराई।
(३५) तीर्थसेवा—सत्यपक्षि मनुष्योंका सहवास।
(३६) भक्ति—तीर्थंकरदेव और साधुगणका आदर।
(३७) दृढ़ता—समकितका करनामें स्थिरचित्त।
(३८) प्रभावना—जिन शासनकी शोभाको बढ़ाना।

[पांच लक्षण]

(३९) अपराधी पर भी समभाव रखना।
(४०) [illegible]।
(४१) संसारसे उदास रहना।
(४२) दुखीको देख मनमें दया लानी।
(४३) वीतरागके वचनों पर अटल श्रद्धा रखनी।

[ ६ प्रकारकी यातना ]

अन्य तीर्थ के साधु को उसके माने वचनकामनी नाम्नादिक धारक ... देवके साथ ६ प्रकारका व्यवहार मोक्षके लिये नहीं करना।

( ४४ ) वदना—हाथ जोडने।
( ४५ ) नमस्कार—शिर नमाना
( ४६ ) दान—अन्नादिका देना।
( ४७ ) अनुप्रदान—वारवार देना।
( ४८ ) आलाप—बुलाना।
( ४९ ) सलाप—पुन पुन बुलाना।

[ ६ आगार ]

( ५० ) राजाका आगार।
( ५१ ) समुदायका आगार।
( ५२ ) बलवानका आगार।
( ५३ ) देवताका आगार।
( ५४ ) गुरुनिग्रह।
( ५५ ) वृत्तिकान्तार।

[ ६ प्रकारकी भावना ]

( ५६ ) समकितको चारित्र मूल समझना।
( ५७ ) समकितको चारित्ररूप प्रासादका द्वार मानना।
( ५८ ) समकितको चारित्रनिधान रखनेका खजाना समझना चाहिये।
( ५९ ) समकितका धर्मप्रासादकी नाव समझना चाहिये।
( ६० ) समकित आधार है और चारित्र आधेय है।
( ६१ ) समकित चारित्र रसका रखनेका पात्र है।

[ ६ स्थानक ]

( ६२ ) जीव—आत्मा—चैतन्य है ।

( ६३ ) और वह नित्य है ।

( ६४ ) जीव कर्म्मोंका कर्त्ता है ।

( ६५ ) जीव कर्म्मोंका भोक्ता है ।

( ६६ ) निर्वाण—मोक्ष है ।

( ६७ ) और उसका उपाय भी है ।

( ७ )

सम्यक्त्व एक प्रकार, दो प्रकार, तीन प्रकार, चार प्रकार, और पांच प्रकार होता है ।

एक प्रकार का सम्यक्त्व — वीतराग जिनेश्वर देवके कथन किये तत्त्व पदार्थ पर श्रद्धाका होना एक प्रकारका सम्यक्त्व कहा जाता है ।

दो प्रकार सम्यक्त्व — जैसे मार्ग भूला हुआ कोई आदमी बिनाही किसीके मार्ग बताये किसी स्वयमेव मार्गपर आ जाता है और कोई मार्ग ज्ञाताके मार्ग के बतानेसे मार्गपर हो जाता है।
इसी प्रकार कितनेक जीवोंको स्वाभाविक सम्यक्त्व प्राप्त हो जाता है, उस सम्यक्त्वको 'नैसर्गिक' सम्यक्त्व कहते हैं और कितनेक जीवोंको गुरु महाराजके उपदेशसे सम्यक्त्व प्राप्त होता है उस सम्यक्त्वको 'औपदेशिक' सम्यक्त्व कहते है । एवं सम्यक्त्वके दो प्रकार हैं ।

अथवा 'निश्चय सम्यक्त्व' और 'व्यवहार सम्यक्त्व' की अपेक्षा सम्यक्त्व दो प्रकारका है । आत्मा का वह परिणाम कि जिसके होनेसे ज्ञानादि मय आत्माकी शुद्ध परिणति होती है उसको 'निश्चयसम्यक्त्व' कहते हैं और कुदेव, कुगुरु, कुमार्गको त्याग कर सुदेव, सुगुरु और सुधर्म का स्वीकार करना उसको 'व्यवहारसम्यक्त्व' कहते हैं । अथवा वीतराग

सम्यक्त्व 'निश्चय सम्यक्त्व' और सराग सम्यक्त्व 'व्यवहार सम्यक्त्व ।'

अथवा 'द्रव्यसम्यक्त्व' और 'भावसम्यक्त्व' की अपेक्षा सम्यक्त्व दो प्रकार है। जिनेश्वर देवका कहा वचन ही तत्त्व है ऐसी श्रद्धा तो है परन्तु परमार्थ नहीं जानता है, ऐसे प्राणीके सम्यक्त्वको 'द्रव्यसम्यक्त्व' कहते हैं। और परमार्थका जाननेवालेके सम्यक्त्वको 'भावसम्यक्त्व' कहते हैं। अथवा क्षायोपशमिक सम्यक्त्व पौद्गलिक होनेसे द्रव्यसम्यक्त्व है और क्षायिक तथा औपशमिक सम्यक्त्व आत्मपरिणाम होनेसे 'भाव सम्यक्त्व' है।

( ३ )

**तीन प्रकार सम्यक्त्व** — १ कारक, २ रोचक, और ३ दीपक, ऐसे तीन प्रकार सम्यक्त्वके होते हैं। देवदर्शन, गुरु वदन, सामायिक प्रतिक्रमण आदि जिनोक्त क्रियाओंके करनेसे जो सम्यक्त्व होवे उसको 'कारक सम्यक्त्व' कहते हैं। इन्हींमें रुचि होनेसे 'रोचक सम्यक्त्व' कहा जाता है। स्वयं मिथ्या दृष्टि होने पर भी दूसरोंको उपदेश आदि द्वारा दीपकवत् प्रकाश करे अर्थात् दूसरे जीवोंको सम्यक्त्वकी प्राप्ति करावे वह 'दीपक सम्यक्त्व' है।

**चार प्रकारका सम्यक्त्व** — पूर्वोक्त क्षायोपशमिकादि तीनों सम्यक्त्वके साथ सास्वादनको मिलानेसे सम्यक्त्व चार प्रकारका होता है। औपशमिक सम्यक्त्वसे च्युत होकर मिथ्यात्वके ■ मुख हुआ जीव जबतक मिथ्यात्वको नहीं प्राप्त करता तबतक के उसके परिणाम विशेषको सास्वादन सम्यक्त्व कहते हैं।

**पांच प्रकारका सम्यक्त्व** — पूर्वोक्त च[illegible] । [illegible] [illegible] पांच प्रकारका सम्यक्त्व कहा जाता है। क्षायोपशमिक सम्यक्त्वमें वर्तमान जीव अब प्राय सातों प्रकृतियोंको क्षय करके सम्यक्त्व मोहनीयके अंतिम पुद्गलके रसका अनुभव करता

है उस समय के उस के परिणाम को वेदक सम्यक्त्व कहते हैं। वेदक सम्यक्त्व बाद उसे क्षायिक सम्यक्त्व ही प्राप्त होता है। वेदक सम्यक्त्वका क्षायोपशमिक सम्यक्त्वमें अंतर्भाव होता है।

उत्तराध्ययन सूत्रके २८ वें अध्ययनमें—१ निसर्ग रुचि, २ उपदेश रुचि, ३ आज्ञारुचि, ४ सूत्ररुचि, ५ बीजरुचि, ६ अभिगमरुचि, ७ विस्ताररुचि, ८ क्रियारुचि, ९ संक्षेपरुचि और १० धर्मरुचि के नामसे सम्यक्त्वके दस भेद भी बताये हैं। प्राप्ति करावे उसका दीपकसम्यक्त्व क था दूसरोंको सम्यक्त्व हत " यह दीपक सम्यक्त्व अभव्य जीव साधुपनमें होता है। वसबक्त उसमें माना जाता है।

अथवा १ क्षायोपशमिक, २ औपशमिक और ३ क्षायिक की अपेक्षा तीन प्रकारका सम्यक्त्व माना जाता है।

अनंतानुबंधी क्रोध, मान, माया और लोभ, तथा सम्यक्त्व मोहनीय, मिश्रमोहनीय और मिथ्यात्व मोहनीय इन सातों कर्म प्रकृतिके क्षयोपशमसे जीवको जो तत्त्वरुचि उत्पन्न होय उसको क्षायोपशमिक सम्यक्त्व कहते हैं। इन्हीं सातोंके उपशम होनेसे आत्मामें जो परिणाम होता है उसे औपशमिक सम्यक्त्व कहते हैं। इन्हीं सातोंके क्षय होनेसे आत्मामें जो परिणाम विशेष होता है उसे क्षायिक सम्यक्त्व कहते हैं।

## ॥ ज्ञानभक्ति ॥

पठ पठति यतस्वाऽशनादिना लेखय भवे,
स्मर वितर च सारो ज्ञानमतद्धि तत्त्वम्।
श्रुतलवमपि पुत्रे पश्य शश्वमर्वोऽदा—
ज्जगति हि न सुधाया पानतः पेयमन्यत् ॥ १ ॥

( अर्थ ) हे भव्यात्माओ! ज्ञानका अभ्यास करो। और पढने पढाने वालोंको अन्नादिसे सहायता दो। न्यायोपार्जित द्रव्यसे ज्ञानके पुस्तक-

लिखाओ, याद करो; साधु, साध्वी, श्रावक,-श्राविका, को ज्ञान दान दो।

यह ही तत्व है, इसी शय्यंभव सूरिजीने अपने पुत्रको स्वल्पमात्र भी ज्ञान देकर निस्तारित किया। संसारमें अमृतसे बढ़कर और कोई अधिक वस्तु है?। १ ॥

[ वि वि ]—एकत्रा किया हुआ धन साथ आनेवाला नहीं है। इसके पैदा करनेमें, रक्षण करनेमें, खर्चनेमें, अनेक कष्ट सहने पड़ते हैं। धनके नष्ट होजानेमें जो आर्तध्यान और रौद्रध्यान होता है उससे जीव दुर्गतिमें चला जाता है।

ऐसी दशामें मनुष्यको चाहिये कि अनेकानेक कष्टोंसे कमाए हुए पैसेका शुभमार्गमें व्यय करे। व्यय करनेके मार्गोंमेंसे सातमार्ग मुख्य हैं— जिनबिम्ब १ जिन-चैत्य २ ज्ञानोद्धार ३ साधु ४ साध्वी ५ श्रावक ६ श्राविका७ जिनचैत्य-जिनबिम्बका वर्णन पहलेकर दिया गया है।
ज्ञानोद्धारके संबंधमें जानना चाहिये कि—लिखना लिखाना दान, पालन करना अनेकानेक स्थानोंमें फैलाना, लाइब्रेरी करनी, शिक्षाका प्रचार करना; साधु साध्वी श्रावक श्राविका—और मार्गिक मार्गानुसारी जनोंको पठन समान साधन देना, विज्ञान; शासन की शोभाके लिए दार्शनिक ग्रन्थोंका प्रचार करना। उपदेशक तैयार करके अन्यान्य देशोंमें उन्हें भेजकर धर्मका फैलाव करना, यह सब ज्ञानभक्ति कहा जाता है। सब प्रयत्नसे सर्वज्ञभाषित ज्ञानका सर्वत्र प्रसार करके उसको सर्वोत्तम स्थान दिलाना यह उत्तमोत्तम ज्ञानसेवा—ज्ञान महिमा—ज्ञान—पूजा कही जाती है।

विक्रम की बारहवीं से सोलहवीं सदी तक साधुओं में पठन पाठन का प्रचार अल्प हो गया था, परन्तु उसवक्त भी आचार्योंने कायदा कायम कर रखा था कि—साधु प्रतिदिन १०० श्लोक लिखता हो उसीको विनय और शाक देना अन्यथा नहीं।

ज्ञानसागर सूरिजीके मुखसे मांडवगढ के रहनेवाले सुश्रावक सग्राम सिंह सोनी ने बड़ा श्रद्धा भक्तिसे श्री 'भगवती सूत्र' सुना। उस ज्ञानमयी वारवचनोंके अनुरागात जहां जहां 'गोयमा !' पद आता था वहां वहां एक एक अशर्फि रखकर ३६ हजार अशर्फियां खचकर श्रुत भगवती सूत्र का आराधना की। सग्रामसिंह जब जहां एक सोनामोहर रखता था उस वक्त उसकी माता आधी अशर्फि और उनकी पत्नी एक अशर्फि का चतुथ खंड रखती थी। इस प्रकार श्री भगवती सूत्र के श्रुवन में उन्होंने ६३००० सोनामोहरें चढाए उसमें ३७०००हजार मोहर और मिलाकर उस सपूर्ण १ लाख द्रव्यसे 'कल्पसूत्र' 'कालिकाचार्य कथा' नामक ग्रंथ सोनहरी अक्षरोंसे लिखाकर भंडारोंमें रखाए। यह घटना वि स १४५१ में हुई थी। कुमारपाल राजाके स्वर्गवासके बाद जब अजयपालने उत्पात मचाया; तब कुमारपालके धनवाये कार्योंका ध्वंस देखकर आम्रभट्ट ने प्राचीन और नवीन जैन ग्रथोंको १०० ऊंटोंपर लादकर जयसलमेर पहुंचाया।

सुना गया है कि वल्लभी नगरी के भंगके समय ३०००० श्रावक कुटुम्ब और कितनेक धर्माचार्य शास्त्र और जिन-प्रतिमाओंको लेकर मारवाड़ तरफ चल निकले। उन्होंने मारवाड़ मे आकर जोधपुर के जिलेमें जो 'पाली' गाम कहा जाता है उसको आबाद किया, और अपने प्राणोंसे भी प्रिय मानकर शास्त्र और भगवत्प्रतिमाओंकी रक्षा करते रहे। कुमारपाल राजाने कलिकाल सर्वज्ञ श्री हेमचन्द्रसूरिजी के बनाए हुए

( १ ) अनेकार्थ संग्रह
( २ ) अनेकार्थ कोष
( ३ ) अभिधानचिन्तामणि
( ४ ) अभिधानचिन्तामणि परिशिष्ट
( ५ ) अलंकार चूडामणि

[ २८ ] वीतरागस्तोत्र
[ २९ ] पांडवचरित्र

इत्यादि अनेक ग्रंथोंकी अनेक प्रती लिखाकर राजाने भारतवर्षके अनेकानेक गाम नगरोंके ज्ञानभंडारोंमें रखवाइ थी।

इसके अतिरिक्त ( ११ ) अंग ( १२ ) उपांग ( १० ) प्रकीर्णक, ( ६ ) छेद, ( ४ ) मूल, नंदि, अनुयोगद्वार, इन ( ४५ ) ही आगमों की एक एक प्रति सोनहरी अक्षरोंमें, और अन्य मतें स्याहीसे लिखाके भूपतिने खंभात, धोलका, करणावती, चंद्रावती, डुंगरपुर, बीजापुर, प्रल्हादनपुर, राधनपुर, पादलिप्तपुर ( पालीताणा ) बीणदुर्ग, ( जुनागढ) मांडवगढ, चित्तोडगढ, जयसलमेर, वाहडमेर, दमावती, वडोदरा, आबोग, उज्जैण, मथुरा, प्रमुख उत्तम उपयोगी स्थानमें रखवादी थी।

इसके आलावा—कर्णदेव, सिद्धराज, भीमदेव, वीसलदेव, सारंगदेव, वीरधवल सोमसिंह अदिराजाओंने भी उन ज्ञानभंडारोंकी वृद्धिमें पुष्कळ मदद दी है।

और मंत्री उदयन, वाहड, अंबड, वस्तुपाल, तेजपाल, कर्माशाह, समराशाह, ठाकाशाह, मोहनसिंह, साजनसिंह आदि अनेक राजमान्य मंत्रियोंने तो अपनी संपतिका प्राय उपयोग ज्ञान और जिनचैत्योंके अंदर ही किया है। परंतु यह दु खकी बात है कि देश और समाजके दुर्दैवसे कुमारपाल आदि के पुस्तक सैंकडों वर्ष पहले ही नष्ट हो चुके हैं। इसका कारण प्राय प्रसिद्ध ही है कि जो लोग अपने प्राणोंको हाथकी हथेलीमें लेकर सैंकडों वर्षोतक इधरसे उधर और उधरसे इधर मारे मारे फिरे हैं वह इन पुस्तकालयोंका सर्वथा कैसे बचा सकते थे?

कुमारपालके पिछाडे पुस्तकोंका नाश तो उसके उत्तराधिकारी अजयपालने ही कर दिया था इस्वीसन ११७४–७६ में गुजरातके अभयदेव नामक एक शैवराजाने राज्यपर आतेहीं बडी निर्दयतासे जैनोंका

बध कराये, और उनके गुरुओंको भी मरवा डाला ऐसी दशामें वह उनके पुस्तकोंको जिन पर उस धर्मका आधार था कैसे छोड सकता था। [विन्सेंट ए. स्मिथ एम. ए. का भारतका प्राचीन इतिहास ॥ ]

कुमारपालके बाद बहुत ग्रंथोंका संग्रह वस्तुपाल तेजपालने कराया था जो उसका नाश अलाउद्दीनके अत्याचारोंसे हो गया।

परमश्रद्धालु जैन लोगोंने जो बचा लिये सो आज भी पाटण, खंभात, लींबडी, जयसलमेर, अमदावाद आदि शहरों में हयात है।

[ सन १९१६ जनवरीकी सरस्वतीमें 'पाटणके जैन पुस्तकभंडार' इस नामक लेखसे, और अन्यान्य ग्रंथोंसे मालूम होता है कि कुमारपालने २१ बडे बडे ज्ञानभंडार करवाये थे, कुमारपालके किये कराये सब शुभकार्योंके ज्ञान के लिये मेरा लिखा "हिन्दी कुमारपाल चरित" देखिये। ]

## संघभक्ति

लोकेभ्यो नृपतिस्ततोपि हि वरश्चक्री ततो वासव
सर्वेभ्योऽपि जिनेश्वर समधिको विश्वत्रयीनायक ।
सोऽपि ज्ञानमहोदधि प्रतिदिन संघ नमस्यत्यहो,
वैरस्वामिवदुन्नतिं नयति त य स प्रशास्य भितौ ॥ १ ॥

अर्थ—साधारण तौर पर देखा जाय तो चारही वर्णकी प्रजासे राजा श्रेष्ठ गिना जाता है

राजासे भी सार्वभौम राजा ( चक्रवर्ती ) बडा है क्योंकि ( ३२ ) हजार मंडलीक राजा उसकी सत्तामें है। राजा एक देशका स्वामी है, और चक्रवर्ति नरेश ( ३२ ) हजार देशोंका मालिक है। चक्रवर्तिसे इंद्रमहाराज बडे है इस बातमें किसी प्रमाणका आवश्यकता नहीं यह बात सब संप्रदाय प्रसिद्ध है।

और इन समस्त देवाधिदेव तीर्थंकर देव श्रेष्ठ है। तो भी आश्चर्यकी

शान है कि ज्ञानके सागर जिनेश्वर परमा मा मी श्रीसघको नमस्कार करते है। ऐसे श्रीसघको आपत्तिग्रस्त जानकर देखकर जो जीव श्रीवज्रस्वामी की तरह सहायता देता है, वह सदाकाल धन्यवादका पात्र है।

श्री स्थुलभद्र स्वामी का श्रीयक नामक छोटा भाई था, और यक्षा आदिक ■ बहिने थीं। उन सर्व भाई बहिनोंने स्थूलीभद्र स्वामी के पीछे दीक्षा ली हुई थी। श्रीयक साधू तप करने मे कायर था। संवत्सरीके दिन बडी बहिन की प्ररणासे उसने उपवास कर लिया था। दैव योग उसी दिन उसका मृत्यु हो गया। यक्षा को बडा पश्चात्ताप हुआ। उसने निश्चय किया कि मेरे कहने से साधु महाराज ने, शक्तिके न होनेपर भी तपस्या की इसलिये उसके प्राण गये तो ऐसे अनर्थ का पाप माथे आनेपर भी मैं कैसे जी सकती हू? अब मैं भी अनशन करूगी। श्री सघने उसको हरतरहसे रोका परतु उसने अपना सिद्धान्त अटल रखा। आखीर श्री सघने शासन देवीका आराधन किया, शासन देवीने श्रीसघके आदेशसे उस साध्वी को भगवान् श्रीसीमधर स्वामीके समवसरण मे पहुचाया। भगवंदेवन अपने श्री मुखसे फरमाया कि हे यक्षा! तेरा अध्यवसाय साधु को तपस्या कराने का था, उसके मारणे का नहीं। वास्ते तू निर्दोष है। इस बातको सुनकर साध्वीने बडा हर्ष मनाया और श्री सघके किये का-उसगके प्रभावसे शासन देवीने साध्वीको सही सलामत भरत क्षेत्रमें लाके रख दिया।

महाप्राण ध्यानके करते समय स्थूलि भद्र वगैरह साधुओं की वाचना के लिये जब श्रीसघने भद्रबाहुसूरिको बुलाया, तब उन्होने सिर्फ इतनाही जवाब दिया कि, श्रीसघका फरमान शिरोधार्य है, श्रीसघकी आज्ञा मुझ मान्य है, मै जो कुछ कर रहा हु सो श्रीसघकी सेवाके लियही कर रहा हु, इतने पर भी अगर श्रीसघ हुकम करे तो मैं इस कार्य को

छाड कर वहा भी आन को तयार ह । और यदि भगवान श्री सघ साधुओंको यहां मन ता मैं साधुओंको वाचना भी दू और मरा आरम किया हुआ काय जो कि अब समाप्त होने आया है उसका भी पार पहुचाऊं । इस मरी प्राथना पर ध्यान दक पूज्य श्रीसंघ जैसा आदश करेगा मै करनको हरतरहसे तयार हू । सोचना चाहिय कि वीर प्रभु पर भी श्रीसघका कितना मान रखत है । इसके अलावा विष्णु कुमार मुनिको जब मेरु चूलापर समाचार मिला कि तुमको श्रीसघ बुलाता है तो मर चौमासे में अपने ध्यान काय को छोड कर भरत क्षत्र म आये ।

सघ यह समुदाय का वाचक शब्द है, इस जैन पारिभाषिक शब्द से—साधु ( १ ) साध्वी ( २ ) श्रावक ( ३ ) श्राविका ( ४ ) रूप चातुर वण श्रीसघका ग्रहण होता है ।

साधु साध्वी—' साधु ' यह शब्द ही मनोरजक है, अमरसिंहन जहां अच्छे शुभ सूचक शब्दों का सग्रह किया है वहां लिखा है " सुन्दर–रुचिर–चारु–सुषम साधु–शोभनम् "

शब्दशास्त्र-प्रणताओंन साधु शब्दकी व्याख्या करते हुए लिखा है कि " साधयति स्वपरकार्याणि इति साधु । " ससार व्यवहारमें भी इच्छित आवश्यक साथ वणज करनेवालेको "साहुकार" कहत हैं । यह शब्द मागधी भाषाका है और सस्कृतसे बना हुआ है । मूल सस्कृत शब्द है "साधुकार" अच्छे कामोंका करनेवाला जब कि साधु शब्द ही उत्तम है तो उसका अथ क्यों कनिष्ठ हो सकता है ? जिनप्रवचनमे साधु का सयमी कहकर बुलाया है । सयमीका अथ होता है सयमके धारक–सयमवान, वह सयम १७ प्रकारका होता है । जसे कि पांच आस्रवोंका त्याग, पांच इन्द्रियों का निग्रह, चार कषायोंका त्याग, तीन दडका विरति, इन ( १७ ) वस्तुओंको सयम कहते हैं ।

किंचित् विवरण–हिंसा ( १ ) झूट ( २ ) चोरी ( ३ ) अब्रह्म(४) परिग्रह ( ५ ) यह पांच आश्रव कहे जाते हैं ।

स्पर्शन ( १ ) रसन ( २ ) घ्राण ( ३ ) चक्षु ( ४ ) और श्रोत्र ( ५ ) ये पांच इंद्रियें कहा जाती हैं । इनके विषयोंसे बचना यह भी संयम है ।

क्रोध ( १ ) मान ( २ ) माया ( ३ ) लोभ ( ४ ) इस चोकडीको कषाय चतुष्क कहते हैं । इन चार ही कषायोंका त्याग करना यह भी संयम है । मनसे, वचनसे, कायासे, स्वपरका बुरा चिंतन करना उसको दंड कहते हैं । इन तीन ही दंडोंका त्याग सो भी संयम है। पांच आश्रवोंका त्याग ( ५ ) पांच इंद्रियोंका निग्रह ( १० ) चार कषायोंका त्याग ( १४ ) तीन दंडकी विरति रूप ( १७ ) जो धर्म साधुका है, वह ही साध्वीका है। साधु साध्वी की भक्ति ( १ ) उनका बहुमान ( २ ) उनकी श्लाघा(३) उनके उड्डाहका गोपन ( ४ ) यह चार प्रकारका विनय कहा जाता है ।

विशुद्ध हृदयसे की हुइ मुनिसेवासे धनसार्थवाहके भवमें और आयाम्नंदके भवमें श्री ऋषभदेव स्वामीने और नयसारके भवमें की हुइ सेवासे श्री महावीर स्वामीके जीवने नयसार के भवमें जो तीर्थंकर पदरूप महावृक्षका बीज उपार्जन किया था, उसमें कारण मुनि सेवाही था ।

ऐसे मुनिमहात्माओंको भोजन, वस्त्र, स्थान, काष्ठासन, औषध, भेषज पुस्तक, वंदना, नमस्कार आदि देनेसे दिलासंग जीव अनंत पुण्य प्राप्त करता है ।

बाहु और सुबाहुके भव मे मुनियोंकी सेवा भक्ति भरत और बाहु-बलीके भवमें जो उत्तम फल श्री ऋषभदेव स्वामीके पुत्रोंका प्राप्त हुआ है वह प्रायः समस्त जैन आस्तिक परिचित हैं ।

हर्षका समय है कि जिन शासनमे चारित्र पात्र मुनिराजोका आज स्वतन्त्रवाद व समयम मा मान है।

परन्तु साथमे इतना अपसास भी है कि " साहूण महा रागं " इस शास्त्रवाक्य को मुलाकर, श्री ठाणाङ्ग सुत्रमें कहे हुए " अम्मा पियसमाण " इस श्रमण अधिकार वाक्यको भी याद न ला कर, श्रा श्रा श्वेतांबर श्रमणोपासक व ज्ञानी हुए भी एक दूसरे साधु के समय पड़कर अपने और अपने मान उन आचार्यादि मुनियों के मान स्थान चारित्रमे वृद्धि के बदले हानि पहुचाते हैं उन गुरुभक्तोंका चाहिये कि—' मरा तरा " इस भावनाका न रखते हुए सिर्फ गुणग्राहक हो बन रहें। शासनमे एक दूसरे का मतभेद होना स्वाभाविक है, परन्तु उस बातका निर्णय करने के बदले पक्षापक्षी के जोशमे आकर शासनमूल विनय गुणका भूल जाना, एक दूसरे के साथ असभ्य अश्लील शब्दोंसे पेश आना, यह तो किसी भी तरहसे शासनकी रीति नीति नहीं कही जा सकती। जिस जिन शासन का लगभग आधा संसार मान देता था जिस के शासनेश वीत रागदेव हैं, उस समुदायकी स्थिति आज अति शोचनीय हो रही है। बिचारे मिथ्या दृष्टि कहलाते वैरागी लोग तो १०—२० एकठे एक जगह बैठकर खायेंगे—पायेंगे, सायेंगे—पीयेंगे, धर्म चर्चा करेंगे परन्तु आज एक पिता के पुत्र कहलाते हुए जैन क्षमाश्रमण एक म्यानमे दो तलवारों के समान एक उपाश्रय मे न रह सकें, एक मडलीमे आहार व्यवहार न कर सकें, एक दूसरे को रास्ते जाते नमस्कार न कर सकें, खेदका समय है हिन्दु के पास मुसलमान आय या रस्ते जाता मिल तो वह भी उसको घर आनेपर पानी पिलाता है, रास्ते जाता ' साहिब सलामत " कह कहकर शिष्टाचार करता है, मगर हमारे जैन साधुओंको उतना शिष्टाचार भी नहीं। इससे बढ़कर शोक और क्या होगा ? ऐसी दशामे माता पिताकी उपमाको धारण करनेवाले श्रावको का फिर भी

यह दिलाना उचित समझा जाता है कि वह शासन प्रेमी शासनालंकार अनद बामदेव के पदपर बैठे हुए श्रेणिक, सम्प्रति, कुमारपाल के स्थानापन्न ऐसा शासन रक्षक महानुभाव श्रावकों को उचित है, उनका धर्म है कि बढ़ते हुए कुसपको—फैल ते हुए आपा पथको रोकनेका यत्न करें।

सुना जाता है कि "श्रीधमघोष सूरि" जीके समयमे १८ श्रावकों को अधिकार था, कि वीर शासनके साधु साध्वी श्रावक श्राविका कहां होवे वहा सब जगह उन (१८) श्रावकों की सत्ता चले, जिस किसी का भी कोई धर्मवाद होय उसकी फिर्याद उनके पास आवे, उनका इन्साफ वह करें। उनके दिये इन्साफ को—उनके किये फैंसले को कोई अन्यथा न कर सके।

हे शासनपति! हे हितवत्सल! हे करुणानिधि! वीर प्रभो! जो शान्तिका साम्राज्य आपने फैलाया था वह आज नामशेष—कथाशेषही रह-गया है उसे फिरसे उज्जीवित करो। आप श्रीजीके भक्तोंके हृदयमंदिरोंमें से जो शमसुंदर रूठा चला जा रहा है उसको फिरसे पीछा लौटाकर आश्रितो को उपकृत करो।

तीर्थोद्धार धुरंधर! आपके स्थापे नन्दनवनको उजड़ते देखके आपके उद्धारक रक्षारूप शासन देव क्यों उपेक्षा कर रहे हैं?।

हम बड़े दुःखके साथ कहना पड़ता है कि प्रभुका मार्ग तो विनय विवेकसे संपन्न है उसमें तो गुणी के गुणकी पहचान है, गुणवानका कदर है। नीचे के एक दृष्टांत से आप इस विषयको खूब तौरपर समझ सकेंगे।

सावत्थी नगरी के नजदीकके किसी स्थानका रहनेवाला 'स्कंदक' नामा तापस मनकी शंकाओंका समाधान करने के लिये श्रमण भगवान् महावीर के पास आया, प्रभु श्री महावीरदेव अपने शिष्य गौतम

का कहते है " गौतम आज तुझे तेरा पूर्व परिचित संबंधी मिलेगा; गौतमने पूछा प्रभु ! वह कौन ? भगवान् कहते हैं 'स्कन्द तापस प्रश्नार्थ पूछनेको आ रहा है, अभी थोडी देरमे यहाँ आ पहुंचेगा !"

गौतम स्वामी प्रभुसे पूछकर उसका सत्कार करने के लिये सामने जाते हैं । स्कंदक को वह प्रेमसे मिलते हैं, आदरपूर्वक उसका प्रभुके पास लाते हैं, स्कंदक प्रभुके पास आकर अपनी शंकाओंको पूछता है । यहाँ साफ लिखा है कि " स्कंदकका पास आए जानकर गौतम स्वामी फौरन अपने आसन को छोडकर खडे हुए, स्कन्द के सामने गए, और बडे आनंदसे उसका स्वागत करते है "

[ भगवती सूत्र शतक दूसरा, उद्देशा पहला. ]

चार ज्ञानके धारक १४००० साधुओं के स्वामी गौतम गणधर एक तापस को आता देख उसके सामने जावे, उसका आदर सत्कार करें, तेहिले शब्दोंम उसको स्वागत पूछे; यह शब्द क्या कहते हैं ? । इस प्र करणसे यह एक उत्तम शिक्षा मिलती है कि " मनुष्यमात्रसे भ्रातृभाव रखो उनको ज्यों बने त्यों धर्मके अभिमुख करो परंतु पराङ्मुख न करो, "तू तू " करने से पशुजाति कुत्ता भी पूछडा हिलाता हिलाता आके पा ओंमे गिरता है परंतु " दुर दुर " करने से दूर चला जाता है, तो मनुष्य अपमानको कैसे सहन कर सकता है ? इस लिये जीव मात्रसे उस में भी विशेष कर समानधर्मीसे सहानुभूति ही रखना चाहिये ।

## श्रावक—श्राविका

जैन सम्प्रदायके अनेक शास्त्रों मे " श्रावक " शब्दकी यह ही व्याख्या की है कि—जो जीवादि नव तत्वोंका, जाननेवाला हो न्यायोपार्जित धनको सात क्षेत्रोंमे खर्चनेवाला हो, कर्मदलिकों को आत्मासे जुदा करनेवाला हो, उसको ' श्रावक ' कहते हैं । इसी ग्रंथके किसी एक प्रकरणमें

श्रावक के पांच नियमोंका वर्णन हो चुका है। उसके उत्तरभूत ३ अनुव्रत, और ४ शिक्षाव्रत मिलानेसे १२ व्रत होते हैं, जो श्रावक का सर्वस्व है। इन बारा व्रतोंका सविस्तर स्वरूप उपदेश प्रासाद, जैनतत्वादर्श, गुणस्थानक्रमारोह हिन्दी, श्रावक-कल्पद्रुम, आदि ग्रंथोंसे जाना जा सकता है। अब यहां एक बात और भी ध्यानमें रखने जैसी है कि-सुपात्र पोषणका संसारमें बडा प्रभाव वर्णित है। साधु साध्वीको उत्तम पात्र गिना है तो श्रावकको भी मध्यम पात्र तो गिना ही है।

## ॥ श्रावकके २१ गुण ॥

१ गंभीर होवे, परंतु क्षुद्र न होवे।
२ सर्व अंग संपूर्ण होवे।
३ शांत प्रकृतिवाला होवे।
४ लोकप्रिय होवे।
५ सरलपरिणामी होवे। क्लेशी न होवे।
६ इसलोक पर लोकके भयसे डरनेवाला होवे।
७ अशठ होवे, परको ठगनेवाला न होवे।
८ शान्ति स्वभाववाला होवे, परकी प्रार्थनाका भंग न करे।
९ लज्जावंत होवे, निर्लज्ज न होवे।
१० दयालु होवे दीन दुखीपर दया करे।
११ मध्यस्थ भाववाला होवे, पक्षपाती न होवे।
१२ गुणी जीवपर राग करनेवाला होवे।
१३ सत्यधर्म कथाका कहनेवाला होवे।
१४ सुशील-धर्मी परिवारवाला होवे।
१५ दीर्घदर्शी लम्बा विचार करनेवाला होवे।
१६ पक्षपातरहित होवे।

३६० समान धर्मि मनुष्यों को व्यापार में लगाकर अपने समान कोटि ध्वज बनाया था ! ! ! वाहरे जगसिंह तेरे होने को धन्य है। तेरे जन्म और जीवितको पुन पुन धन्य है ! धन्य है तेरे माता पिता को !

( ३ ) पाटण मे कुमारपाल के समयमे आभड शाह नामक प्रसिद्ध शाहुकार रहता था उसने एक क्रोड आठ लाख रुपया खर्च कर जिन शासनकी शोभा मे वृद्धिका थी। उसने उसमोटा रकमका अधिकांश सीदाते समान धर्मियो के उपकार में ही व्यय किया था। उस वक्त अभयकुमार जैसे और भी अनेक एसे धर्मी मनुष्य पाटण मे वसते थे।

(४) माढवगढ मे जब जैन लोगाकी भरपूर वस्ति थी उस वक्त वहा एक ऐसा रिवाज था कि जो कोइ समान धर्मी गरीब हालत मे वहा आता उसे प्रतिघर से एक एक अशर्फि और एक एक लकडी घर बनाने के लिये दी जाती। इस से वह एकही दिनमे दरिद्र को तिलांजली दे कर लखाधिपति शाहुकार बन जाता था। विक्रम सवत् १२८३ मे नागपुर से श्री सिद्धाचलजीका सघ आया था। वस्तुपाल तेजपालने उनको बड आदरसे अपने नगर मे बुलाया और भोजनादि से उनके सर्व सघ लोगो की भक्तिसेवा की। इतनाही नहि बल्कि उन सर्व मनुष्यों को उच्च आसन पर बैठाकर मत्रीराजने अपने हाथसे सब के पैर धोये।

" वस्तुपाल वस्तुपाल स स्तुत्य सव साधुषु " यह वाक्य सर्वथा सत्य है—सर्वथा यथार्थ है, इस मे अंश मात्र भी अनृत नहीं।

अब सोचना चाहिये कि हमारे नैत्यक और नैमित्तिक सब कार्यों मे हमको यह ही शिक्षा दी जाती है कि " महाजनो येन गत स पथा " इस सोनहरी वाक्य को पुन पुन जिह्वासे उच्चारते हुए भी—वारवार

ानों से सुनते हुए भी अगर उसपर कुछ भी ख्याल न दें, कुछ भी परि शीलन न करें, तो भला हमने किया ही क्या ? समझा ही क्या ?

: श्रावक समय मे सातहा क्षेत्रोंमे से चैत्य १ बिम्ब २साधु ३साध्वी४ यह ४ क्षेत्र समयानुसार पुष्ट है । सिर्फ घाटा है तो ज्ञान क्षेत्र, श्रावक श्राविका क्षेत्र इन तीनही क्षेत्रों की सार सम्भालका है ।

ज्ञानक पुस्तकों का घाटा नहीं परन्तु उनका फैलाव करनेवाले जैसे चाहिये वैसे थोड हैं ।

ज्ञान पढानेकी संस्थाएँ हैं परन्तु उनमे क्या पढाया जाता है ? जो पढाया जाता है वह बच्चोंकी जिन्दगी को सुधारता है या बरबाद करता है ? इन बातोंका निरीक्षण सूक्ष्म दृष्टिसे करने योग्य है ।

उसमे भी खास करके वर्तमान समय की स्थिति तर्फ देखकर श्री संघको चाहिये कि वह " श्रावक और श्राविका " इन दोनो क्षेत्रोंको बचावे । लाखों मनुष्य मूल के मोर जैनधर्मका परित्याग कर क्रिश्चियन होते जा रहे हैं । हजारों मनुष्य आर्य समाज हो रहे हैं । ऐसी दशामे हमारे समुदायमे गरीबोंके उद्धार का साधन नहीं । गरीबोंकी फर्याद का सुनने वाला कोई नहीं । उनको पेटभरके खानेको अन्न नहीं । पहननेको वस्त्र नहीं, रहने का मकान नहीं ।

एक लाख जितनी पारसी कोम अपना कैसा उपकार कर रही है ? मुसलमान लोग किस तरह आपसमे मिल कर काम कर रहे हैं ? संसारमे किस वस्तु की कदर है ? इन बातोंका परामर्श जहांतक नहीं किया जाता वहांतक समाजका दरिद्र दूर होना असंभव है ।

शरीरका जो अंग बिगडा होता है उसीका सुधारा करना उचित है । बिगडते सडते अंगका सुधारा हो जानेसे सारा शरीर बच सकता है।

इस लिये हमारा श्रीसंघसे अन्तमें यही विनती है कि [illegible] मरह
धर्म और जैन समाजका पूर्व ही की तरह फिर भी अभ्युदय हो।
महात्मा महावीर देवके जगत कल्याण कर जीवन और वचनसे जगत्
उद्धार हो ऐसा काम कर अपना और जगतका कल्याण करनेमें क
बद्ध होवें।

॥ तथास्तु ॥